# बेशकीमती उपहार!

ओ. हेनरी

बेशकीमती उपहार!






वो बेचारी अब क्या करे. फिर वो आठ डॉलर हफ्ते किराए वाले गंदे से कमरे की दीवान पर लेटकर रोने लगी.



**डेल्ला डिल्लींघम यंग**

**जेम्स डिल्लींघम यंग**

नीचे सीढ़ी के पास उनका लेटर-बॉक्स टंगा था. उसके ऊपर एक कार्ड चिपका था "मिस्टर जेम्स डिल्लींघम यंग".




जब जेम्स हर हफ्ते तीस डॉलर कमाता था तब उन्होंने कार्ड पर "डिल्लींघम" लिखा था. पर अब क्योंकि उसे सप्ताह में सिर्फ बीस डॉलर ही मिलते थे, इसलिए अब "डिल्लींघम" का सिर्फ "डी." ही बचा था.

पर हर शाम को जब जेम्स डिल्लींघम घर आता तो मिसेज़ यंग उसे गले लगाती थीं. डेल्ला उसे जिम बुलाती थीं जो एक बहुत अच्छी बात थी.




कल क्रिसमस का त्यौहार था. बहुत बचाने के बाद भी डेल्ला, जिम के उपहार के लिए सिर्फ एक डॉलर सत्तासी सेंट ही बचा पाई थी!





डेल्ला ने अपने सुन्दर बालों को संवारा. फिर जब वो सीधी खड़ी हुई तो उसकी आँखों से कुछ आंसू नीचे कालीन पर टपके.


















अंत में उसे सही उपहार मिला - घड़ी की एक सुन्दर चेन! वो देखने में बहुत सोफ़ियानी थी. जिम को वो बहुत पसंद आएगी.


घर वापिस लौटने के बाद डेल्ला लगातार अपने बालों को घुंघराला बनाने की कोशिश करती रही.
जिम मुझे क़त्ल कर देगा पर इसके अलावा मैं और भला कर भी क्या सकती थी?


शाम को सात बजे उसने कॉफ़ी बनाई और फिर खाने का बर्तन स्टोव पर चढ़ाया. तभी डेल्ला को सीढ़ियों पर जिम के क़दमों की आवाज़ सुनाई दी.
हे भगवान! काश मैं उसे अभी भी सुन्दर दिखूं!


जिम दरवाज़े पर एक क्षण ठिठका. उसने डेल्ला को घूरा.


प्रिय जिम! कृपा मुझे इस तरह से मत देखो! मेरे बाल जल्द ही दुबारा बढ़ जाएंगे. तुम्हारे लिए क्रिसमस का उपहार खरीदने के लिए मुझे अपने बाल बेंचने पड़े.


जिम कुछ बोला नहीं. वो एकदम स्तब्ध लग रहा था.
तुमने अपने बाल कटवा दिए?


जिम मेरे साथ अच्छा सलूक करो! मैंने, बाल तुम्हारे लिए ही कटवाए. शायद मेरे सिर के बालों को गिना जा सकता है पर कोई भी तुम्हारे प्रति मेरे प्रेम का मोल नहीं आंक सकता है!


डेल्ला, मुझे गलत मत समझो. मेरा प्यार तुम्हारे लिए कभी भी कम नहीं होगा.


जिम, डेल्ला के लिए बालों में सजाने के लिए दो कंघियाँ लाया था. वो कछुए के खोल की बनी थीं. कंघियों का रंग डेल्ला के बालों से बिल्कुल मैच करता था.


जब तुम पैकेट खोलोगी तो तुम समझोगी कि मैं इतना आश्चर्यचकित क्यों हुआ!


डेल्ला ने पैकेट की डोर और कागज़ को जल्दी से खोला. अचानक उसके मुंह से ख़ुशी की एक चीख निकली. पर दूसरे ही क्षण उसकी आखों से आंसू बहने लगे.


डेल्ला ने उन कंघियों को एक महंगी दुकान के शोरूम में देखा था. उन्हें देखकर उसका मन ललचाया ज़रूर था. पर उन्हें खरीदने की उसकी दूर-दूर तक कोई कुव्वत नहीं थी.
अब वो महंगी कंघियाँ उसकी थीं, पर उसके बाल गायब थे!


पर जिम ने अभी तक डेल्ला का खरीदा उपहार नहीं देखा था. जिम को उपहार देते हुए डेल्ला बहुत खुश और उत्साहित लग रही थी.




डेल्ला, हम अपने-अपने क्रिसमस के उपहारों को कहीं छिपा कर रख देते हैं. तुम्हारे लिए कंघियाँ खरीदने के लिए मैंने आज अपनी सोने की घड़ी बेच डाली!





यह कहानी प्रेमियों के एक-दूसरे के प्रति सच्चे प्रेम को दर्शाती है! उन्होंने एक-दूसरे के लिए उपहार खरीदने के लिए अपनी सबसे प्रिय चीज़ें बेचीं.

